उस समय के ब्राह्मणों को अच्छी न लगी। वशिष्ट जी ने कहा कि आप क्षत्रिय थे, पर तपस्वी हैं। इसलिये राजर्षि कहला सकते हैं, परन्तु ब्रह्मर्षि नहीं। इस बात पर विश्वामित्र ने वशिष्ठ जी से शत्रुता बाँधी। विश्वामित्र बार बार अधिक अधिक तप करके आते थे और वशिष्ठ जी से झगड़ा करते थे, पर वशिष्ठ जी उन पर क्षमा ही रखते थे। पुराणों में ऐसा लिखा है कि एक बार विश्वामित्र बहुत तप कर आकर वशिष्ठ को ललकार बोले कि हमे ब्राह्मण कहो, नहीं तो युद्ध करो। वशिष्ठ जी एक दण्ड लेकर कुटी के बाहर खड़े हो गये। विश्वामित्र उन पर बहुत से शस्त्र अस्त्र चलाने लगे, परन्तु वशिष्ट जी ने अपने तपोबल से सब को उसी दण्ड पर रोका। जब विश्वामित्र कोटि कला कर हारे, तब वशिष्ठ जी ने कहा भाई और कोई शस्त्र-अस्त्र बाकी हो तो चला लो, फिर हम भी प्रारम्भ करेंगे। तब विश्वामित्र ने हाथ जोड़े और वशिष्ठ जी ने क्षमा किया। कालान्तर मे वशिष्ठ जी एक समय अपनी कुटी मे बैठे आँख बन्द किये ध्यान कर रहे थे और अँधेरी रात थी। चारों ओर मारे अंधकार के ऐसा जान पड़ता था कि काजल की आँधी चल रही है अथवा स्याही की वर्षा हो रही। काले मेघ मंडल से तारों का भी प्रकाश बन्द हो गया था। उस समय विश्वामित्र के चित्त में यह बात आई कि जितने ब्राह्मण हैं वे वशिष्ठ जी पर हलते हैं और कहते हैं कि वशिष्ठ यदि ब्राह्मण कहे तो हम लोग भी ब्राह्मण कहें, और वशिष्ठ ऐसा दुष्ट है कि चाहे कुछ हो हमें ब्राह्मण न कहेगा। तो इस अँधेरे मे वशिष्ट का सिर काट डालना चाहिये। यह विचार कर चोर की भाँति तलवार ले वशिष्ठ की कुटी में घुसे। इतने में वशिष्ठ की समाधि खुली। वशिष्ठ ने पूछा कौन है? तो विश्वामित्र ने कहा कि तुम मुझे ब्राह्मण नहीं कहते, इस लिये मैं तुम्हारा सिर काटने आया हूं। वशिष्ठ ने कहा कि आप ही सोच लीजिये तो क्या पाप करने आप आये हैं। ऐसे ही ब्राह्मण के कर्म्म होते हैं? क्या ऐसे ही स्वभाव के भरोसे आप ब्राह्मण बनना चाहते हैं? यह सुनते ही विश्वामित्र लज्जित हो गये और तलवार दूर फेंक प्रणाम कर बैठ गये और अपने अपराध क्षमा कराने लगे। वशिष्ठ जी ने कहा हमें कुछ बदला

नहीं लेना है जो आप क्षमा माँगते हैं। पर देखिये, जिस समय आप अहंकार से ऊँचे बनने का डङ्का दे युद्ध का डौल बाँधते थे, तब सब की दृष्टि में आप छोटे जंचते थे और आप अब हाथ जोड़ अपने को तुच्छ समझ बैठे हैं तो सारे ही दृष्टि में ऊँचे जान पड़ते हैं। इस समय आप के हृदय में अहंकार नहीं, क्रोध नहीं, छल नहीं, ईर्ष्या नहीं, मद नहीं, मत्सर नहीं, बस ऐसा हृदय रखिये तो आप सब से बड़े है। विश्वामित्र जी को यह सुन बहुत बोध हुआ और वशिष्ठ जी का इतना भारी क्षमा-गुण देख कर सब को आश्चर्य हुआ। इस लिये चित्त को स्थिर करके रखना चाहिये कि—

दोहा—छमा सकल गुन सों बड़ी, छमा पुन्य को मूल।
छमा जासु हिरदे रहै, तासु दैव अनुकूल॥
अपराधी निज दोष तें, दुख पावत बसु जाम।
क्षमाशील निज गुनन ते, सुखी रहत सब ठाम॥

—०—

# पं० बदरीनारायण चौधरी 'प्रेमघन'

## जन्मभूमि

अपनी मातृभूमि की चाह किसे नहीं है? चाहे स्वर्ग से गिरते समय देवताओं की आँखों से आँसू न निकले हो, परन्तु मनुष्य तो जब कभी राजाज्ञा अथवा लोभ के वश अपने देश को छोड़ता है, तो उस समय, चाहे वह कैसा ही धीर और वीर क्यों न हो, धैर्य्यच्युत हो, कातर स्वर से रोने और विलाप करने लगता है। ऐसे मनुष्य बहुत कम हैं जो स्वदेश का नाम सुन चाहे वह स्वर्ग ही में जा क्यों न बस गये हों, अश्रुपात न करने लगें, और गहरी साँस भर भर कर यह न कहने लगें कि—हा! वह दिन कब लौटेगा कि हम पुनरपि उस प्यारी चिरपरिचित भूमि का दर्शन करेंगे? तथा पुराने सहवासियों के साथ, गत और वर्तमान विषयों पर स्वच्छन्दता से बातें करेंगे? मै जब अपने घर से

किसी कारणवश विदेश चला गया था, तो घर और उसके

करने लगता है, जहाँ कि उसकी शिशुता व्यतीत हुई थी, तो सब वस्तु से उस वृक्ष की समता देना ... भी वह नहीं तृप्त होता। इसमें सन्देह नहीं कि जैसे नृप अपने महलों ध्वजाओं से अलंकृत प्रासाद को प्यार करता है, जैसे बड़े लोग अपने सजे-धजे महलों का विदेश में स्वप्न देखते हैं, वैसे ही गरीब भी, सबों से कहीं विशेष अपनी हरी भरी बेलों से ढकी पर्णकुटी को चाहता है। यह अनुराग वास्तव में अनुचित नहीं क्योंकि झोंपड़ियों में उन अट्टालिकाओं से कहीं विशेष सुख, शान्ति और सन्तोष निवास करते हैं। इसी से कविजन सदा वृक्षों और लताओं से आवेष्ठित झोंपड़ियों का वर्णन विशेष प्यार से किया करते हैं।

मनुष्य की क्या कथा, पशु पक्षी भी अपनी जन्मभूमि को, जहाँ उ. की शिशुता के स्वर्गीय दिन बीते हैं, यावत् जीवन स्मरण रखते हैं। बहुत सी चिड़ियाँ तो ऐसी हैं कि पृथ्वी के दूर दूर भाग को भी जा, सहस्रों कोष समुद्र लाँघ फिर भी वसन्त में उसी ठौर आ पहुँचती हैं जहाँ उन सबों ने इस प्रिय लोक का प्रथम दर्शन किया था। हमारे अहाते में यहीं का वासी, एक भुजंगे का जोड़ा चाहे वह वर्ष भर कहीं रहा हो, वसन्त में अवश्य ही आ जाता है, और एक आम के वृक्ष पर जो हमारे तड़ाग का मौलिमुकुट है, बच्चा देता और ज्येष्ठ से आषाढ़ पर्य्यन्त जब तक कि उसके बच्चे उड़ने योग्य नहीं हो जाते, वहीं रहता है, इसके बाद वह फिर किसी दूसरे देश को चला जाता है। यों ही वह हर वसन्त में आया करता है और उसी रसाल के शिखर पर बैठ कर "ठाकुर जी" का पाठ किया करता है। इस के सिवा एक वनकुक्कुट भी आषाढ़ के आरम्भ ही से, जब कि एक आध पानी बरस मेघों ने जलती वसुन्धरा को किंचित् आश्वासन दिया, अपनी सहचारिणी के साथ मेरे तड़ाग में आ बसता है, और अपने अनोखे कलरव से मेरे स्थान को अँगरेजी बैण्ड-रव सरीखा पूर्ण किए रहता है। किन्तु जो लोग प्रकृति के पूर्ण उपासक नहीं हैं, उन्हें तो उन की ... कभी कभी दुःसह हो जाया करती है। इन कुक्कुटों की प्यारी

अपनी जन्मभूमि मे चाहे कितनी विपत्ति की सम्भावना क्यों मनुष्य उसे छोड़ना नहीं चाहता । इसी कारण लोग भयंकर मे स्थानों पर ... ख़ुशी के साथ रह रहे हैं । सब से बढ़कर यह ... माँझारों ... खी पर्वत के छोरों के समीप देख पड़ता है ...

... गिर रहे हैं, पर्वत से धुवाँ कुछ ...

... थ्वी हिल रही है, कुरूप, मृत्यु सामने है, खेती-बारी स... और लावा में निमग्न हो रही है, ... का काम नहीं । सं... ... नासमझ समझे, पर नह ... परम प्यारी जन्मभू... । ... कवि ने बहुत ... कि अपनी जन्मभूमि की प्रीति संसार ... के काँटे हंसराज और नाज़बू ( सुगन्धा तुलसी ) से ... के एक कवि ने भी कहा है कि जननी और जन्मभूमि स्वर्ग से भी आदर के योग्य हैं ।

---